of Mitravarman. Being descended from a Kosala family, he has party leanings towards the mother of the young king and is also possessed of ministerial qualities. For thevery reason of having disregarded his counsel, Mitravarman came to his end, and if he could be secured it is excellent. Then I directed Nâlijangha in secret saying, "Friend, say thus to the noble-minded Aryaketu in private, 'who is this illusive person that enjoys the splendour of this kingdom? And that boy-prince of ours is caught by this serpent and, would he be discharged from his mouth, or would he be swallowed up?' Whatever he will say (in reply), the same I am to be informed of."

[9—12.] Sometime later on he ('Nâlijangha') told me thus: "I served him over and over with presents, narrated to him interesting stories, pressed his hands and feet, and when he gave me audience in extreme confidence, I tested him with the diplomatic words you had taught me. He too replied to me thus, 'My good friend, do not say so.

Page 28.

[1—8.] The purity of pedigree, an uncommon appearance, sharpness of intellect, energy and strength, which are more than human, liberality which is unlimited, skill in weapons which is extremely wonderful, knowledge of mechanical arts in no small degree, propensity ever melting to favour, brilliance too which cannot be displayed by others, and valiantness too (of the same discription),—these qualities which are hard to find even singly, are all found collectively in this (person) alone. He is a tree of poison to the enemies

while a sandal-wood tree to those that are attached to him, and know that this prince is well nigh established on his ancestral throne having uprooted that ruler of Asmaka who is a conceited diplomat. No doubt need be entertained in this matter."

[8—14.] Having heard that too and having tested him over and over again by (various) expedients, I made him my co-adjutor in counsel. And assisted by him I created a stall of ministers who were possessed of truthfulness and purity of conduct, as also various necessary hands and also secret emissarios. And through them I reached the mass of people which was full of covetousness and had grown intolerably turbulent and well nigh-defiant, and made them all non-covetous, roused in them a sense of dutifulness, despised the atheists, cleared (the state of) the disturbing persons, frustrated the plots of enemies, established the people of all the four castes in their respective duties and professions, and amassed wealth.

**Page 29.**

[1—2.] "Commencement of all the acts characterized by chastising (of the enemies) starts with health indeed, and there is nothing more miserable than weakness in that direction." I realized this and sought various means (for the purpose).

# EPILOGUE.

*This story stops abruptly here, but is continued in the Uttarapithiká*, of which the following is a brief account of Visruta in connection with the establishment of the young king on his father's throne :

Visruta took some time to consolidate the kingdom of Mâhishmati and in due course the young king too completed his education and became an able warrior. The followers of Visruta were all very heroic and were so devoted to him that they would care a straw for their lives if only to serve him. In point of military strength, tactics, counsel, and other requirements of the state Visruta was more than a match to the king of Asmaka. The report had spread everywhere that Bhâshkaravarman was the favoured son of the goddess while Visruta, who was also supposed to be of divine origin, was his protector, and would place him on his father's throne.

The followers of the king of Asmaka also heard the report, and believing in it, thought that their human efforts were useless against the arms of a divine agent. The subjects of Anantavarman who had lately come under the yoke of Vasantbhanu's rule began to cherish a hope that they would once more be ruled over by a scion of the former line of kings, and their expectation was all the more keen especially as 'he had now been the favoured son of the goddess.' The ministers, the nobles, and the officers of state in Mâhishmati, whose loyalty became more sound because of gifts, honours, and good treatment they used to receive everyday at the

court, anxiously looked forward to the moment when their young king regained his ancestral territories. The followers of Visruta made friends with the followers of Vasantabhanu and told them in secret, 'Well, you are our friends and we must advise you rightly. The end of Vasantabhanu is near, and if you persist in supporting him, you will follow him to death. The best course for you is to welcome Bhaskaravarman as your king.'

Vasantabhanu saw how all his ministers and officers were at heart devoted to the cause of Bhakaravarman, and also observed the change that was creeping on his followers. He thought that he should make an attempt before the army would refuse to fight, and he hoped that by the sudden act of his, he could thereby bring the foe to his knees. So he marched with his army on Mâhishmati. Bhaskaravarman began to lead his army too, while Visruta rode directly to meet Vasantabhânu. His daring attempt struck dumb the followers of Vasantabhánu with astonishment and they began to say, 'How, one man advancing fearlessly towards our host! The boon of the goddess alone is the secret here and our attempts are useless.' Vasantabhânu saw Visruta approaching him and dealt a blow on him with his sword. Visruta who had a superior skill escaped it, killed him with a single return blow, and addressed his followers: 'Whoever dares to fight with me, may do so.' The panic-stricken army could not accept the challenge, and seeing their consternation Visruta cried, 'Save yourselves by prostrating before Bhâskaravarman and accept him as your king.' The whole army and the immediate followers of Vasantabhânu at once obeyed, and Bhâskaravarman was taken to Vidarbha and established there on his ancestral throne."

---

# विश्रुतचरित

विश्रुत ने अपनी कथा यों सुनायी, महाराज! मैं भी घूमता हुआ विन्ध्याचल के वन में पहुंचा। वहां मैंने एक कुप के पास एक बालक देखा, वह बालक यद्यपि दुःख पाने के योग्य नहीं था, तथापि भूख और प्यास से व्याकुल हो रहा था। उसकी अवस्था लगभग आठ वर्ष की होगी। वह डर से घबड़ा कर बोला, महाशय! मैं बड़े ही कष्ट में पड़ा हूं आप मेरी सहायता करें। मेरे साथ एक और बूढ़ा था, यहां आते आते मैं बहुत प्यासा हो गया। वह बूढ़ा इसी कुएं से जल निकालने गया और अभाग्यवश इसी कुप में गिर गया, मैं उसे निकाल नहीं सकता। यह सुन कर एक बड़ी लता के द्वारा मैंने उस बूढ़े को निकाला। मैंने बांस की नाली में कुएं से जल निकाला और बड़हर के पेड़ से कुछ फल तोड़े, वह पेड़ बहुत ऊंचा था, वहां तक लग्गी नहीं जा सकती थी, इसी कारण मैंने पत्थरों से मार कर फल तोड़े। वह वृद्ध और बालक दोनों फल खाकर तथा जल पीकर जब स्वस्थ हो बैठे तब मैंने बूढ़े से पूछा, माननीय! यह बालक कौन है और आप कौन हैं और आप लोगों की यह दशा कैसे हुई? वह बूढ़ा रोकर कहने लगा, सुनिये महाशय! विदर्भ नाम का एक जनपद है। उसमें भोजवंश के भूषण धर्म के अवतार अति पराक्रमी, सत्यवादी, दाता, विनयी, प्रजा के रक्षक, आश्रित-वत्सल, कीर्तिमान्, प्रसिद्ध, बुद्धिमान् और सुन्दर, होनहार शास्त्र को मानने वाला, अपनी शक्ति के अनुसार उत्तम कामों

को योग्यतापूर्वक सम्पादन करने वाला, पण्डितों का आदर करने वाला, भृत्यों पर प्रभाव रखने वाला, भाई बन्धु का आदर करने वाला, शत्रुओं को हटाने वाला, निरर्थक बातों को न सुनने वाला, सदा गुणों में अनुराग करने वाला, कलाओं में निपुण, धर्म और अर्थशास्त्र के समीप रहने वाला, थोड़े उपकार के लिये भी अधिक प्रत्युपकार करने वाला, ख़जाना और वाहन (सेना के हाथी घोड़े आदि) की देख रेख रखने वाला, राज्य के बड़े बड़े अफ़सरों पर भी दृष्टि रखने वाला, अच्छे काम करने वालों को दान सम्मान आदि से उत्साहित करने वाला, दैवी और मानुषी आपत्तियों को उसी समय हटाने के लिये प्रयत्न करने वाला, छः गुणों* का ठीक ठीक उपयोग करने वाला, मानवधर्म के अनुसार चातुर्वर्ण्य की रक्षा करने वाला, पवित्रकीर्ति पुण्यवर्मा नाम का एक राजा था। वह अपने पुण्य कर्मों के बल से आयु पूरी कर प्रजाओं के अभाग्य से देवलोक को गया। उसके प्रभाव से प्रभावित होकर तदनन्तर अनन्त वर्मा राजा हुए। अनन्तवर्मा यद्यपि सब गुणों से युक्त थे, तथापि दण्डनीति में इनका अभ्यास उतना नहीं था। इनके वसुरक्षित नामक एक वृद्धा मन्त्री था, जो इनके पिता का बड़ा प्रिय था, वह अनन्तवर्मा को एकान्त में ले जाकर कहने लगा। श्रीमन्! आपके अन्य कुल वालों की अपेक्षा आप में सभी गुणों की अधिकता देखता हूं। आपकी बुद्धि स्वभाव ही से तीव्र है, कला, नृत्य, गीत, चित्ररचना, काव्य आदि में आपकी निपुणता औरों से अधिक है। परन्तु आपकी वह बुद्धि अर्थशास्त्र में उतनी

*सन्धि, विग्रह, यान-चढ़ाई, आसन-रोक, द्वैधीभाव और आश्रय ये छः गुण नीति के हैं।

निपुण नहीं है, इसी कारण अग्नि में नहीं तपाये हुए सोने के समान उसकी शोभा भी नहीं है। बुद्धिहीन राजा चाहे वह प्रभावशाली ही क्यों न हो, पर दूसरे के फन्दे में फंसने से अपने को बचा नहीं सकता, वह कार्य कारण का विभाग कर के किसी भी काम को नहीं कर सकता। अनुचित रीति से काम करने वालों की सिद्धि तो होती नहीं और आत्मीय तथा दूसरों से उसे नीचा देखना पड़ता है। तिरस्कृत राजाकी आज्ञा क्या प्रजाका कल्याण कर सकती है? इस स्थिति में किसी शासन के न रहने से प्रजा उच्छृङ्खल हो जाती है, वह जो चाहती वही बोलती और करती है। इससे सभी मर्यादा इधर उधर हो जाती है। मर्यादा के नष्ट होने से राजा और प्रजा दोनों का यह लोक और परलोक बिगड़ जाता है। शास्त्र के बतलाये मार्ग से चलना ही इस लोक में सुख से रहने का कारण है। भूत, भविष्य, समीपस्थ तथा दूरस्थ आदि विषयों को जनाने के लिये शास्त्र दिव्यचक्षु का काम करता है, उसकी गति कहीं भी नहीं रुकती। शास्त्रज्ञान न हो और बड़ी बड़ी आंखें हों, तो भी वह मनुष्य अन्धा ही है, क्योंकि किसी वस्तु का तो उसे ज्ञान होहीगा नहीं। इस कारण इन बाहरी विद्याओं को छोड़ कर दण्डनीति में अपना अभ्यास बढ़ाओ क्योंकि वह तुम्हारी कुलपरम्परा की विद्या है। उसके उपयोग से सिद्धियां प्राप्त करो और बिना रोक टोक समूची पृथ्वी का शासन करो"। इतना सुन कर अनन्तवर्मा ने कहा— "आपने जो उपदेश दिया वह बहुत ठीक है, वैसा ही करूंगा' इतना कह कर राजा महल में चले गये। वहां जाकर प्रसङ्गवश उन्होंने स्त्रियों में मन्त्री की बातें कह डालीं। यह सुन कर पास ही बैठा हुआ रुचि के अनुसार चलने वाला, राजा को खुश करने में प्रसिद्ध, गाने बजाने नाचने आदि में

प्रसिद्ध, परदारलम्पट, चतुर, खूब बोलने वाला, ताना मारने में दक्ष, दूसरे की त्रुटि पर ध्यान रखने वाला, हंसाने वाला, निन्दक, चुग़लख़ोर, मन्त्रियों से भी घूँस लेने वाला, सब प्रकार की बुराइयों का उपाध्याय, शास्त्र का उपाध्याय, राजा की बाल्यावस्था का सेवक, विहारभद्र मुस्कुरा कर बोला-"महाराज, भाग्य से यदि कोई ऐश्वर्य सम्पन्न होता है तो उसको अनेक प्रकार के लोभों में फांस कर लोग दुःखित करते हैं और उससे अपना स्वार्थ साधन करते हैं। देखिये, कोई परलोक में अधिक सुख मिलने की आशा उत्पन्न करते हैं, फिर उसका सिर मुंडवा देते, कुश की रज्जु से उसे बांधते और मृगचर्म से ढंक देते हैं, मक्खन लपेटते हैं और बिना खाये पिये सोने की आज्ञा दे कर उसका सर्वस्व ही लूट लेते हैं। यदि कोई इस मृगतृष्णा में फंस कर हाथ में आये हुये धन को नहीं देना चाहता, उसे वे दूसरे प्रकार से समझाते हैं। वे कहते हैं-एक कौड़ी से भी हम लाख पैसे बना सकते हैं। बिना अस्त्र शस्त्र लिये ही हम सब शत्रुओं को मार सकते हैं। किसी भी मनुष्य को हम चक्रवर्ती बना सकते हैं, यदि कोई हमारे बतलाये रास्ते से चले। फिर वह मनुष्य इनसे कहेगा, वह कौनसा रास्ता है, फिर वे कहने लगते हैं। श्रीमन्! राजाओं की चार विद्या होती हैं। त्रयी वार्ता आन्वीक्षिकी और दण्डनीति। उनमें पहली तीन विद्याएँ अर्थात् त्रयी वार्ता और आन्वीक्षिकी ये बड़ी हैं और इनसे लाभ बहुत थोड़ा होता है। अतः इनको जाने दो। दण्ड-नीति पढ़ो। इसको आचार्य चाणक्य ने मौर्य राजा के लिये एक हज़ार श्लोकों में संक्षिप्त बना दिया है। इसको पढ़कर यदि इसका ठीक उपयोग किया जाय तो इससे बड़े बड़े लाभ होते हैं। यह भी वैसा ही करने लगता है, परन्तु यही करते

करते उसकी सारी अवस्था चली जाती है। क्योंकि उस शास्त्र का ज्ञान दूसरे शास्त्रों के ज्ञान पर निर्भर है। बिना सब शास्त्र पढ़े उसका तत्व समझना बहुत कठिन है। अस्तु, थोड़े या बहुत दिनों में उस शास्त्र का ज्ञान हो ही जाता है। परन्तु उस शास्त्र के ज्ञान का पहला फल यह है कि अपने पुत्र और स्त्री पर से भी विश्वास उठ जाता है। अपने खाने के लिये भी इतने चावलों का इतना भात बनता है, इतने भात के लिये इतनी लकड़ी अधिक है इस कारण ये सब चीज़ें तौल कर दी जाने लगती हैं। राजा उठे मुंह धोये या न धोये, पर मुट्ठी आधी मुट्ठी पेट में डालकर राज्य के सब आय व्यय का हिसाब दिन के पहले पहर में सुनना ही चाहिये। राजा के सुनते रहने पर भी वे धूर्त अध्यक्ष दूना धन हरते हैं। क्योंकि चाणक्य के बतलाये हुए हरने के चालीस उपायों को वे अपनी बुद्धि से हजार तक बना लेते हैं। दूसरे पहर में आपस में लड़ती हुई प्रजाओं का आर्तनाद सुनना पड़ता है, जिससे कान के परदे फटे जाते हैं। वहाँ भी न्यायकर्ता लोग अपनी इच्छा से किसी को हराते और किसी को जिताते हैं। इससे भले ही राजा को पाप और अयश हो परन्तु वे तो धन कमा ही लेते हैं। तीसरे पहर में स्नान और भोजन के लिये उसे समय मिलता है। उसमें भी खाये हुए अन्न का जबतक अच्छी तरह परिपाक न हो जाय, तबतक उनको विष की शङ्का नहीं दूर होती है। चौथे पहर में धन लेने के लिये हाथ फैलाये हुए ही उठते हैं। पाँचवें पहर में राजकीय गूढ़ परामर्शों के विचार से बड़े कष्ट उठाते हैं। उसमें भी मन्त्रिगण मध्यस्थ के समान आपस में मिले हुये होते हैं। वे दूत और चरों के संवाद को साध्य असाध्य, तथा देशकाल और कार्य की अवस्था अपनी इच्छानुसार ही राजा को समझा देते हैं और इस प्रकार वे अपना राज्य तथा

शत्रुराज्य दोनों के शुभचिन्तक बने रहते हैं। इस प्रकार वे राज्य के भीतरी और बाहरी अङ्गों में भेद उत्पन्न करते हैं, लोगों को दिखाने के लिये वे प्रयत्न तो ऐसा करते हैं मानों वे इस आपत्ति को दूर करना चाहते हैं, परन्तु इन्हीं उपायों से वे राजा को अपने वश में कर लेते हैं। छठवें पहर में या तो आमोद प्रमोद या परामर्श आदि करना चाहिये, सो भी आमोद प्रमोद के लिये बहुत थोड़ा ही समय मिलता है। सातवें पहर में सेना के सब विभागों को देखने के लिये प्रयास उठाना पड़ता है। आठवें पहर में सेनापति के साथ अपना बल बढ़ाने के उपाय सोचने चाहिये, पुनः सायङ्काल के कृत्य कर के रात के पहले पहर गुप्त दूतों से मुलाकात करनी चाहिये और उनके द्वारा शस्त्रघाती अग्निदाता विषदाता आदि कार्यों में दूतों का नियोग करना पड़ता है। दूसरे पहर में श्रोत्रिय बनकर पढ़ना प्रारम्भ कर दो। फिर तीसरे पहर में मङ्गलवाद्य के साथ सोओ और चौथे पांचवें पहर तक सोते रहो परन्तु मन तो मारे चिन्ता के व्याकुल हो रहा है, फिर विचारे को निद्रा आवे तो कैसे आवे। पुनः छठवें पहर में उठे नहीं कि शास्त्र और कार्य की चिन्ता प्रारम्भ हुई। सातवें में सलाह और दूतों को भेजना आदि करना चाहिये, परन्तु वे दूत दोनों जगह मीठी मीठी बातें बना कर धन कमा लेते हैं, और किसी लाभप्रद व्यवसाय में उसी धन को लगाकर उसको और भी बढ़ाते हैं। काम न होने पर भी मनमाने कोई न कोई काम खड़ा कर लिया करते और फिर उसी में इधर उधर मारे मारे फिरते हैं। आठवाँ पहर बीता नहीं कि पुरोहित जी आकर कहने लगते हैं, आज तो बहुत ख़राब स्वप्न देखा है, इसकी शीघ्र ही शान्ति होनी चाहिये। होम के लिये सब सामान सोने के ही बनने चाहिये, क्योंकि

ऐसा करने से बड़ा लाभ होता है। ये ब्राह्मण ब्रह्मा के समान है। इनके द्वारा यदि स्वस्त्ययन कराया जाय तो उसका बड़ा फल होगा। ये बाल बच्चे वाले और ग़रीब हैं, ये विधि पूर्वक यज्ञ करने वाले और ब्रह्मचारी हैं। यहाँ से इन्हें दक्षिणा भी नहीं मिली है। ऐसे ब्राह्मणों को दान देने से सभी प्रकार के मङ्गल होते हैं। इसी प्रकार और भी बहुत सी बातें रच के राजा से उस ब्राह्मण को अधिक दक्षिणा दिलवाते हैं और गुप्त रीति से उससे अपना हिस्सा बटवाते हैं। इस प्रकार नीतिज्ञों का दिनरात में एक घड़ी भी सुख से नहीं बीतता। वे सदा चिन्ता में डूबे रहते हैं। भला ऐसी चक्रवर्तिता किस काम की? और वे अपने राज्य की भी तो रक्षा नहीं कर सकते। क्योंकि नीतिज्ञों का दान देना सम्मान करना प्रिय भाषण आदि स्वार्थ साधने के लिये होते हैं। वे किसी का विश्वास नहीं करते हैं, विश्वास न करना ही सब अमङ्गलों का मूल है। जिस नीति से लौकिक व्यवहार सिद्ध होते हैं, वह नीतिज्ञान आप ही आप प्राप्त होता है, इसके लिये शास्त्र पढ़ने की आवश्यकता नहीं है। एक छोटा बच्चा भी अनेक उपायों से माता का स्तनपान कर ही लेता है। इस कारण आप इन दुःखद उपायों को दूर करें यथेष्ट सुखभोग करें। जो लोग कहते हैं कि इस प्रकार इन्द्रियों को वश में करना चाहिये, लोभ मोह आदि को दूर हटाओ सामदान आदि का आत्मीय और परपक्ष दोनों में उपयोग करो, सुख के लिये थोड़ा भी समय न दो वे धूर्त मन्त्री भी आपसे धन चुरा कर दासियों के घर में उस धन का उपभोग करते हैं। इन विचारों को कौन कहे जो नीति शास्त्र के कर्ता हैं शुक्र अङ्गिरा विशालाक्ष बाहुदन्तिपुत्र पराशर आदि वे भी लोभ मोह आदि को नहीं जीत सके थे। क्या

उन लोगों ने शास्त्र के अनुसार कार्य किये थे। क्या उन के सभी कार्य सिद्ध ही हुआ करते थे। बड़े बड़े नीतिज्ञों को भी नीति न जानने वाले अपने वश में कर लिया करते हैं। महाराज आप इन झगड़ों में क्यों पड़ते हैं आपका एक प्रसिद्ध कुल में जन्म हुआ है अभी यह नयी अवस्था है, सुन्दर शरीर है, प्रचुर सम्पत्ति है, इन सब को सब पर अविश्वास कराने वाले सुख के बाधक अनेक प्रकार के सङ्कल्प विकल्पों से सदा संशय में डालने वाले इस तन्त्रावाप* की चिन्ता में आप न फसें। आपको किस बात की कमी है। दस-हज़ार हाथी, तीन लाख घोड़े और अगणित पैदल सिपाही हैं। खज़ाने भरे हुए हैं। ये सब लोग मिलकर हज़ार युग तक भी यदि खाते जांय तौ भी खज़ाना खाली नहीं हो सकता। क्या वह धन कम है जो और अर्जुन करने के लिये आप प्रयत्न करेंगे। एक तो मनुष्यों की आयु ही थोड़ी है। उसमें भी सुख भोग के लिये आयु और भी थोड़ी है। मूर्ख लोग धन कमाते कमाते ही मर जाते हैं। अर्जित धन का भोग करना नहीं चाहते। और अधिक क्या कहूँ, किसी योग्य आत्मीय के हाथ में राज्य के प्रबन्ध का भार सौंप कर अप्सरा के समान सुन्दरी अपनी स्त्रियों के साथ आनन्दोपभोग करें, मित्रों के साथ गाना बजाना पान ( शराब पीना ) आदि का आनन्द लूटें और अपने जन्म को कृतार्थ करें।" इतना कह कर वह विहारभद्र हाथ जोड़ कर भूमि में पड़ गया। यह देख स्त्रियां प्रसन्न होकर हंसने लगीं। राजा बोले, "उठिये, आप हमारे हितोपदेष्टा गुरु हैं,

*अपने राज्य की चिन्ता का नाम तन्त्र और पर राज्य की चिन्ता का नाम अवाप है।

आप गुरु के विरुद्ध ऐसा आचरण क्यों करते हैं।" अब महाराज भी गुरुपदेश के अनुसार कार्य करने लगे।

इसी प्रकार बहुत दिन बीत गये। राजा का प्रकृति बिलकुल बदल गयी। अब वृद्ध मन्त्री राजा को कोई काम करने के लिये कहते तो उस समय तो वे हाँ कह दिया करते परन्तु भावभङ्गी से मन्त्री का अनादर कर देते थे। मन्त्री इन बातों को ताड़ गया। वह मन ही मन कहने लगा. 'मैंने मोह में पड़ कर बड़ी मूर्खता की जो इसको अनभिमत रास्ते में चलाने का प्रयत्न किया। इसी कारण मैं इसका द्वेषी हो गया हूँ। अब का इसका व्यवहार पहले का सा थोड़ा ही है। न यह मेरी ओर प्रेम से देखता है, न बोलता है, न अपनी देखो गुप्त बातें प्रकाशित करता है, न हाथ मिलाता है, न दुःखों में सहानुभूति दिखलाता है। उत्सवों में अनुग्रह भी तो नहीं दिखलाता, कोई अच्छी चीज़ भी सौगात में नहीं भेजता, मेरे अच्छे कामों को कुछ गिनता ही नहीं. मेरे घर की बातें भी नहीं पूछता, मेरे आत्मियों की ओर देखता भी नहीं। किसी भी भीतरी काम में मुझे शामिल नहीं करता. मुझे अन्तःपुर में घुसने भी नहीं देता और अयोग्य कामों को करने के लिए मुझे आज्ञा देता है. मेरे आसन पर दूसरों को बैठने की आज्ञा देता है. मेरे शत्रुओं पर विश्वास करता है, मेरी बातों का उत्तर नहीं देता, मेरे समान दोष वालों की मेरे सामने निन्दा करता है. मेरी दिल्लगी उड़ाता है. उसकी प्रिय बात भी मैं कहता हूँ तो उसे काट देता है. मेरी भेजी हुई बहुमूल्य वस्तुओं को भी पसन्द नहीं करता, नीतिवेत्ताओं की त्रुटियां मेरे सामने मूर्खों से कहलाता है। चाणक्याचार्य ने ठीक ही कहा है—चित्तानुवर्तन करने वालों के अनर्थ भी

प्रिय होते हैं, निपुण मनुष्य भी यदि उसके मन के विरुद्ध काम करें तो वह शत्रु हो जाता है—परन्तु उपाय क्या है। यद्यपि वह अविनीत है तथापि इसको छोड़ना उचित नहीं क्योंकि यह हमारे पूर्वपुरुषों का अधिपति है। इसके साथ रहें भी तो क्या इसका उपकार कर सकते हैं, क्योंकि यह तो मेरी कोई भी बात नहीं सुनता। अब अवश्य ही यह राज्य नीतिवेत्ता अश्मकेन्द्र वसन्तभानु के हाथ में चला जायगा। सम्भव है आगे आनेवाली आपत्तियों से यह कुछ सुधर जाय, आपत्ति पड़ने पर इसका भी पक्षपात दूर हो सकता है। अस्तु अब अनर्थ तो होने ही वाला है। हमको भी उचित है कि चुपचाप किसी प्रकार अपने पद पर बने रहें।' इस प्रकार मन्त्री राजकार्यों से उदासीन हो गया, राजा भी स्वेच्छाचारी हो गया। इसी समय अश्मकेन्द्र के दीवान इन्द्रपालित का लड़का चन्द्रपालित वहाँ आया। उसने यह प्रसिद्ध किया कि मुझे पिता ने निकाल दिया है, उसके साथ बहुत से गायक और गायिकाएं थीं और किङ्कर के रूप में छिपे हुए गुप्तचर भी थे। उसने अनेक कौशलों से विहारभद्र को अपने वश में किया और इसी सूत्र से राजा का परम प्रिय हो गया। समय पाकर राजा को जिस बुरे कर्मों में फसते देखता उसी की प्रशंसा करता कि 'महाराजा मृगया से जो उपकार होते हैं, वे और किसी से नहीं होते। इसमें अधिक व्यायाम होने के कारण पैर बलवान होते हैं और उससे आपत्ति पड़ने पर मनुष्य भाग कर अपनी रक्षा कर सकता है। कफ़ के दबने से पाचनशक्ति बढ़ती है जिससे शरीर सुस्त होता, बढ़ा हुआ मेदा कम हो जाता है, जिससे अङ्गों की स्थिरता, कठिनता और लघुता होती है। इससे मनुष्य गरमी सरदी, हवा, वर्षा, क्षुधा पिपासा आदि सह सकता है।

प्राणियों की अवस्थाविशेष के कारण परिवर्तित चित्त और चेष्टा का ज्ञान होता है। हरिण बनैले भैंसे गवय आदि पशुओं के वध से खेती बारी नष्ट होने का भय जाता रहता है। व्याघ्र आदि हिंस्र जन्तुओं के मारने से पथिकों का भय जाता रहता है। पर्वत और जङ्गल आदि के देखने से कौन स्थान किस काम के योग्य है आदि आवश्यकीय बातों का ज्ञान होता है। वनवासी प्रजा पर विश्वास उत्पन्न होता है। उत्साह शक्ति के बढ़ाने से शत्रु भयभीत होते हैं। इसी प्रकार के अनेक गुण मृगया में हैं। इसी प्रकार जूए में भी अनेक गुण हैं—तृण के समान धन त्याग करने से हृदय की उदारता बढ़ती है, जय पराजय के नियत न होने के कारण हर्ष विषाद का प्रभाव अपने पर से जाता रहता है, पुरुषार्थ के मूलभूत आमर्ष-दूसरे की उन्नति न सहने की वृद्धि होती है। पाँसा हाथ और पाँसा फेंकने की ज़मीन ही पर होने वाले अतएव अत्यन्त दुरूह कूट व्यापारों को जानने से बुद्धि बढ़ती है, एक ही विषय में लगे रहने से चित्त खूब एकाग्र हो जाता है। उद्योग के साथी साहस में प्रेम होता है। बड़े कठोर मनुष्यों के साथ से वह गुण उत्पन्न होता है जिससे दूसरा अपने को दबा नहीं सकता, मान तिरस्कार होता है, खुशी से मनुष्य अपने शरीर को चाहे जिस काम में लगा सकता है। स्त्री का उपभोग भी बड़ा ही अच्छा है, इससे अर्थ और धर्म दोनों ही सफल होते हैं, पुरुषत्व का अभिमान बढ़ता है, अभिप्राय जानने की कुशलता, बिना लोभ के खुशामद करना, कलाओं में दक्षता प्राप्त होती है, नहीं मिली हुई वस्तु का मिलना मिली हुई की रक्षा, रक्षित का उपभोग, उपभुक्त का अनुसन्धान, क्रुद्ध को प्रसन्न करना आदि में सदा लगे रहने से बुद्धि और वचन में दक्षता प्राप्त होती है। सदा शरीर को उत्तम

बनाये रखने से शरीर सुन्दर होता है और उससे लोक में मान्य होता है। मित्रों में उत्पन्न प्रीति, परिजनों से हँस कर बोलना पुरुषार्थ की वृद्धि, दक्षता का अनुवर्तन, पुत्रोत्पादन से दोनों लोकों में कल्याण होता है। मद्यपान भी बड़ा लाभकारी है। अनेक प्रकार की अभिलाषा और चेष्टा उत्पन्न करनेवाले मद्यों की सेवा में मनोहर अवस्था की प्राप्ति होती है, अहङ्कार के अधिक होने से सब दुःखों का नाश होता है, अभिलाष के बढ़ने से स्त्री उपभोग की शक्ति बढ़ती है, अपराधों को क्षमा करने से मन का हलका होना, न सुनने योग्य बातों के सदा कहते रहने से विश्वास का बढ़ना, मत्सरता के होने से सदा एकतानता, इन्द्रियों के भोग्य शब्द आदि का सदा भोग करना, बाँटने के अभ्यास से मित्रों का एकत्रित होना, अधिक अङ्गों की शोभा, अनुपम विलास, भय और पीड़ा के नाश से संग्राम की योग्यता, कड़ी बातों का प्रयोग करना ही प्रधान दण्ड, यथासमय अर्थों की निन्दा करना आदि बड़े उपकारी गुण प्राप्त होते हैं। तपस्वियों के समान शान्त राजा क्या शत्रुओं को जीत सकता है? और तो क्या, वह अपनी गृहस्थी भी तो नहीं चला सकता है। राजा भी उसके उपदेश को गुरु के उपदेश के समान मानने लगा। राजा के अनुकरण करनेवाली प्रजा भी मनमाने व्यसनों में आसक्त हो गयी। सभी एक ही तरह के थे इस कारण कोई किसी के दोषों को दूर करने के लिये भी प्रयत्न नहीं करता था। सेनापति आदि भी राजा के समान ही व्यसनासक्त थे इस कारण वे सभी अपने अपने कर्मों के फल भोगने लगे। धीरे धीरे आमदनी के रास्ते बन्द हो गये और गुण्डों के साथ से प्रतिदिन ख़र्च बढ़ने लगा। जागीरदार तथा और नगर के प्रतिष्ठितों को, (जो राजा के समान शील के थे), और उनकी स्त्रियों को

राजा ने पानगोष्ठी (शराब पीने की बैठक) में शामिल कर लिया, इस कारण वे भी उद्धत हो गये, उन लोगों ने अपनी अपनी मर्यादा छोड़ दी। उनकी स्त्रियों के साथ अनेक बहाने बनाकर राजा अत्याचार करने लगा। राजभवन की स्त्रियाँ भी अपने चारित्र से च्युत हो गयी थीं, वे भी निडर होकर आनन्द उपभोग करने लगीं। सभी स्त्रियाँ कुलधर्म छोड़ कर अपने अपने पतियों को तृण से भी तुच्छ समझती हुई जारों के वशवर्तिनी हो गयीं। इसी कारण उनके पतियों में डाह उत्पन्न हुआ और वे आपस में लड़ने लगे। बलवान् दुर्बलों को मारने लगे, धनियों के धन चोरों ने चुरा लिये। भय न रहने के कारण पाप के मार्ग खुल गये। अपने बान्धवों के मारे जाने, धन के चोरी चले जाने से प्रजा अधीर होकर रोने लगी। दण्ड की अनुचित व्यवस्था होने के कारण प्रजा में भय और क्रोध उत्पन्न हुआ। सामान्य कुटुम्ब के लोग लोभी हो गये। जिन तेजस्वियों का अपमान हुआ था वे भीतर ही भीतर मान से जलने लगे। इस प्रकार की दुरवस्था देख कर शत्रु के गुप्त दूतों ने अत्याचार करना प्रारम्भ किया। व्याध का वेष बनवा कर और अधिक मृगों के होने का लालच दिखा कर बाँस के सघन वन में लोगों को घुमाने और फिर चारों ओर से आग लगा देते, बाघ मारने के लिये उत्साहित करके उसे बाघ के मुख में डाल देते। अच्छे कूएं मिलने का ढाढ़स बंधा कर आगे लेजाना जिससे भूख प्यास से व्याकुल होकर वे अपने प्राण भी गवाँ बैठे, कटीले और ऊंचे नीचे मार्गों में चला कर पैर में लगे कांटों को विषैली छुरी से निकालना जिससे वे मर भी जाँय और दोष भी न लगे। पहले से चारों ओर छिपे हुए अपने साथियों को एकत्रित कर के उनके द्वारा मरवा डालना। मृगया के व्याज से मनुष्य

को मार डालना, ऊंचे पर्वत पर चढ़ने की होड़ लगाना और स्वयं बीच ही से चुपचाप लौट आना, वनवासियों के व्याज से वन में सैनिकों को रखना, किसी उत्सव की भीड़ में ज़बरदस्ती भेजना और वहाँ किसी के द्वारा मरवा डालना, छिप कर किये हुए अत्याचार यदि प्रकाशित हों तो देखनेवालों पर उसका दोष लगा कर स्वयं पराक्रम दिखाना, जिससे अपना अपवाद छिप जाय, मित्रभाव से परदारा के साथ सम्बन्ध करा देना पुनः जार या पति अथवा दोनों को मार उनके साहस की प्रशंसा करना, विश्वासघातिनी स्त्रियों के द्वारा सङ्केत स्थान में बुलवाना, स्वयं वहाँ छिप जाना पुनः समय पाकर मारना, लालच दिखाकर धन खोदकर निकालने के लिये या मन्त्रसाधन करने के लिये गुहा में घुसने की अनुमति देना और विघ्न के बहाने मरवा डालने, मदवाले हाथी पर चढ़ा देना और उसकी रक्षा का कोई उपाय नहीं करना, दुष्ट हाथी को क्रोधित करना और जब वह अपनी ओर फिरे तब उसको सामने करके आप भाग जाना, आपस में लड़नेवालों को मार डालनो और उसका दोष उसके शत्रुओं के मत्थे मढ़ना, जागीरदारों के राज्य में जाकर अनाचार करने वालों को मार डालना और उनके शत्रुओं का नाम ले देना, अच्छी स्त्रियों पर अधिक आसक्ति बढ़ा कर राजयक्ष्मा रोग पैदा करा देना, खाने पीने की चीज़ों में विष का प्रयोग करा देना, औषध के बहाने रोग बढ़ा देना, इसी प्रकार के अन्य कई उपायों से अश्मकेन्द्र के भेजे हुए दूतों ने अनन्तवर्मा की सेना को जर्जर कर दिया।

वसन्तभानु ने भानुवर्मा नामक वनराज को अपनी ओर करके अनन्तवर्मा से उसका विरोध करा दिया, अनन्तवर्मा

ने उसके साथ लड़ने के लिये सेना को तैयार होने की आज्ञा दी, क्योंकि उसने इनके राज्य का कुल भाग दबा लिया था। सब से पहले अश्मकेन्द्र उनसे आकर मिला और उनका प्रिय हो गया। और सामन्त भी आये। सब लोग जाकर नर्मदा के किनारे ठहरे। उसी समय महासामन्त कुन्तलराज अवन्ति देवकी खास वेश्या को अनन्तवर्मा ने चन्द्रपालित आदि के द्वारा बुलाया तथा उसका नाच देखा और सहवास भी उसने किया कुन्तलराज को एकान्त में ले जाकर अश्मकेन्द्र ने कहा "यह राजा उद्धत है, हम लोगों की स्त्रियों पर हाथ बढ़ता है, कितना अपमान सहा जा सकता है। सौ हाथी हमारे पास हैं और पांचसौ आपके पास हैं। हम दोनों मिलकर मुरलेश वीरसेन ऋचिकेश एक वीर कोङ्कण पति कुमारगुप्त और नासिक्यनाथ नागपाल को अपनी ओर मिला लें। वे भी इसके अत्याचार से बिगड़े हुए हैं। अतः अवश्य ही हम लोगों का कहना वे मान लेंगे। ये वनराज हमारे अत्यन्त मित्र हैं। जब वह वनराज से लड़ने लगे उस समय हम लोग पीछे से इस पर चढ़ाई करदें और इसका धन तथा सेना आपस में बाँट लें।" अवन्तिनाथ ने अश्मकेन्द्र की बातें प्रसन्नतापूर्वक मान लीं, इन दोनों ने मिलकर अच्छी अच्छी चीज़ें भेट में अपने विश्वासी मनुष्य के हाथ उनके पास भेजीं, और उनको भी अपने वश में कर लिया। दूसरे ही दिन नयद्वेषी अनन्तवर्मा अन्य सामन्तों तथा वनराज का भोजन बन गया, वह बेचारा भाग गया। अनन्तवर्मा के धन और सेना पर वसन्तभानु ने अपना अधिकार कर लिया। सामन्तों से उसने कहा अपने अपने परिश्रम के अनुसार आप लोग भी इसमें बाँट लें, आप लोगों की आज्ञा से मैं भी थोड़ा बहुत लेलूँगा। इसी बाँट के कारण उन लोगों में भी

लड़ाई ठन गयी और वे भी नष्ट भ्रष्ट हो गये। वनराज को कुछ थोड़ा हिस्सा देकर अनन्तवर्मा के समूचे राज्य पर वसन्तभानु ने अपना अधिकार जमा लिया। इसी अवसर में वृद्धमन्त्री वसुरक्षित कतिपय मनुष्यों की सहायता से भास्करवर्मा नामक इस लड़के को इसकी बड़ी बहिन मञ्जुवादिनी को और इनकी माता महारानी वसुन्धरा को लेकर वहाँ से चले। परन्तु हम लोगों को इस आपत्ति में फसना था। इस कारण वृद्धमन्त्री दाहज्वर से मर गया। हम लोग अनन्तवर्मा के सौतेले भाई मित्रवर्मा के पास माहिष्मती नगर में महारानी और उनके बच्चों को ले गये। उस दुष्ट ने महादेवी के बुरी निगाह से देखा, जब महारानी ने उसे फटकारा, तब उसने समझा कि यह साध्वी बनी रह कर अपने लड़के को राजा बनाना चाहती है, तब से वह बालक को मारने के लिये प्रयत्न करने लगा। यह जान कर महारानी ने हमसे कहा—"नालीजङ्घ, तुम इस लड़के को लेकर किसी गुप्त स्थान में रहो, यदि जीती रही तो तुम लोगों का मैं साथ दूँगी अपना कुशल क्षेम बीच बीच में मुझे भेजते रहना।" मैं बालक को लेकर विन्ध्याचल के वन में चला आया। थकावट दूर करने के लिये अहीरों के एक पुरवा में कुछ दिनों तक हम लोग ठहरे। परन्तु राजपुरुषों के आने के भय से शीघ्र ही उस स्थान को छोड़कर मैं दुर्गम वन में चला आया। यहाँ आने पर इसे बड़ी प्यास लगी और मैं जल भरने ज्योंही कुएँ पर गया त्योंही गिर गया, जो आप ने आकर निकाला। अब इस अनाथ बालक के आप ही शरण हैं।" जब मैंने पूछा कि इसकी माता कौन जाति है, तब उस वृद्ध ने कहा पटने के बनिये वैश्रवण की कन्या सागरदत्ता के गर्भ और कोशलेन्द्र कुसुमधन्वा के औरस से

इसकी माता की उत्पत्ति हुई है। "यदि ऐसा है तब तो इसकी माता के और मेरे पिता के नाना एक ही हैं।" फिर मैं बड़े प्रेम से उससे मिला। वृद्ध ने कहा सिन्धुदत्त के पुत्रों में तुम्हारा पिता कौन है ? मैंने कहा सुश्रुत. यह सुन कर बूढ़ा बड़ा प्रसन्न हुआ। "अपने को नीतिज्ञ समझने वाले अश्मकेन्द्र को मैं भी नीति से उखाड़ कर उसके राज्य पर इस बालक को बैठाऊँगा" यह प्रतिज्ञा करके मैं उसको कुछ खिलाने के लिये उपाय सोचने लगा। उसी समय वहां दो मृग आये, और एक व्याध, मृगों के तीन बाण लगे थे। मैंने उस व्याध के हाथ से दो बाण ले लिये। बाण लगने से दोनों मृग गिर गये। एक मृग व्याध को दे दिया और दूसरे का चाम निकाल तथा और भी उसे साफ करके उसे पकाया। उन दोनों को मृग माँस देकर मैंने उसमें से खाया। इस काम में मेरी निपुणता देखकर व्याध बहुत प्रसन्न हुआ। मैंने उससे पूछा क्यों माहिष्मती का कुछ समाचार मालूम है ? उसने कहा "क्यों मालूम क्यों नहीं ? आज ही तो बाघ की चाम और हाथी की चाम बेचने वहाँ मैं गया था। चण्डवर्मा का छोटा भाई प्रचण्डवर्मा मित्रवर्मा की कन्या मञ्जुवादिनी को व्याहनेके लिये आरहा है, इस कारण नगर में खूब उत्सव हो रहा है।" यह सुनकर मैंने बूढ़े के कान में कहा "मित्रवर्मा बड़ा धूर्त है, वह कन्या के आदर से माता का अपने पर विश्वास बढ़ाना चाहता है, और इसी उपाय से कुमार को बुला कर मार डालना चाहता है। इस समय तुम जाओ, इस लड़के का कुशल और मेरी बात जाकर महारानी से कहो, और नगर में यह बात फैलाओ कि कुमार को बाघ खा गया। यह सुनकर वह दुष्ट मन में तो बहुत प्रसन्न होगा। उस समय महारानी की ओर से तुम

जाकर कहना "जिसके लिये मैंने तुम्हारी बातें नहीं मानी, वह बालक मेरे पापों से मरगया। अब जैसा तुम कहोगे वैसा ही करूँगी।" वह प्रसन्नतापूर्वक इस बात को मान लेगा। पुनः थोड़े से जल में वत्सनाभ नामक महाविष मिला देना और उसी जल में एक माला डुबो कर रखना, जब वह महारानी के पास आवे उस समय महारानी वही माला खींच कर उसकी छाती और मुँह पर मारे, और कहें "यही माला तुझ पापी पर तलवार का काम करे यदि मैं पतिव्रता हूं" फिर दूसरे जल में यह दवा मिला कर वही माला डुबो देना और वह माला अपनी लड़की के गले में लगा देना। इस प्रकार मित्रवर्मा तो मर जायगा और लड़की को कुछ न होगा। तदनन्तर प्रचण्डवर्मा को सन्देसा भेजना कि इस राज्य का कोई मालिक नहीं है, अतः आकर राज्य के साथ मेरी कन्या को आप ग्रहण करें। हम लोग भी कापालिक का वेष बनाकर महारानी के यहाँ भीख लेने जाँयगे और गाँव के बाहर श्मशान में रहेंगे। पुनः महारानी गाँव के मुखियों को तथा बूढ़े मन्त्रियों को बुलाकर एकान्त में कहें आज स्वप्न में भगवती विन्ध्यवासिनी ने मुझ पर दया की है। उन्होंने कहा है आज के चौथे दिन प्रचण्डवर्मा मर जायगा, पाँचवे दिन नर्मदा के तीर वाले हमारे मन्दिर से एकान्त देख कर सब आदमियों के यहाँ से चले जाने पर किवाड़ खोलकर तुम्हारे पुत्र के साथ एक ब्राह्मणकुमार निकलेगा और इस राज्य का पालन कर तुम्हारे कुमार को राजा बनावेगा। तुम्हारे बालक को मैंने ही व्याघ्र रूप धर कर छिपा लिया है और यह तुम्हारी कन्या मञ्जुवादिनी उसी ब्राह्मणकुमार की स्त्री होगी। आप लोग इन बातों को तब तक गुप्त रखें, जब तक कार्य सिद्ध न हो जाय।" इन बातों को सुनकर प्रसन्न होकर

नालीजङ्घ गया और उसने सब प्रबन्ध भी ठीक कर दिये। चारों ओर लोग पतिव्रता माहात्म्य गाने लगे। सचमुच वह माला ही उस पापी के लिये तलवार हो गयी। इसमें कोई कलाबाजी भी तो नहीं मालूम पड़ती क्योंकि वही माला राजकुमारी को दी गयी और उसको कुछ भी न हुआ। भाई! महारानी के विरुद्ध जो आचरण करेगा वह अवश्य ही भस्म हो जायगा।

बड़े महात्मा के वेष में मुझको और अपने पुत्र को भिक्षा के लिये आया देख कर महारानी बड़ी प्रसन्नता से आयीं और बोलीं, "भगवन्! हाथ जोड़ती हूँ इस अनाथ पर दया कीजिये। मेरा एक स्वप्न है क्या वह सत्य है?" मैंने कहा आज ही उसको देखोगी। महारानी ने कहा-यदि ऐसा है तो आपको इस दासी का बड़ा भाग्य समझना चाहिये. क्योंकि वह स्वप्न इसको (अपने को) सनाथ करने वाला है। यह कहकर मुझको देखने से घबड़ायी हुई मञ्जुवादिनी को महारानी ने प्रणाम करने के लिये कहा और वे बोलीं—यदि मेरा स्वप्न मिथ्या होगा तो कल मैं आपके इस छोटे महात्मा को पकड़वा लूँगी। मैं भी एवमस्तु कह कर और भिक्षा लेकर नालीजङ्घ के साथ वहाँ से निकला, मैंने पूछा—अल्पायु प्रचण्डवर्मा कहां है। उसने कहा—यह राज्य मेरा हो गया इस विश्वास से निडर होकर सभा-भवन में बैठा है, और गायकों का गान सुन रहा है। 'अच्छा तब तुम इस बाग में ठहरो' उस बूढ़े को यह आज्ञा देकर चारदीवारी के पास की एक छोटी मढ़ी में अपने सब सामान मैंने रख दिये, और उसको देखने के लिये वहीं राजपुत्र को बैठा दिया, तदनन्तर गायक का वेष बना कर मैं प्रचण्डवर्मा के पास गया और गान से उसे प्रसन्न

किया। मध्यान्ह के समय मनुष्यों के ज्ञान बढ़ाने वाले नाना प्रकार के नाच गान—यथा अनेक तरह के रोदन का अनुकरण, हाथ घुमाना, दोनों पैरों को ऊपर उठाकर नाचना, एक पैर को उठाकर और दूसरे पैर को मोड़ कर नाचना, बिच्छू और मगर के समान नाचना, मछली के समान उलटना आदि कई प्रकार के नाच नाचना प्रारम्भ किये। तदनन्तर वहाँ बैठे हुओं में से एक के हाथ से छुरी लेकर उसे अपने शरीर से लगा कर अनेक तरह के मैंने खेल दिखाये, फिर अवसर पाकर उसी छुरी से प्रचण्डवर्मा को मार डाला और वसन्तभानु हज़ार वर्ष जीवे यह मैं गरज कर कहने लगा। मेरे मारने को एक ने तलवार उठायी, झट मैं उसकी मोटी गर्दन पर चढ़ गया इसीसे वह अभागा अचेत हो गया। सब लोग देख ही रहे थे मैं दो पुरुष ऊंची चार दीवार लाँघ गया। चारदीवारी फाँद कर मेरे साथियों का यह मार्ग है ऐसा कहता हुआ चारदीवारी के पीछे से पूर्व की ओर मैं भागा, नालीजङ्घ ने पहले ही से वहाँ बालू बिछा दी थी जिससे पैरों का चिन्ह न उखड़े। फिर वहाँ से पश्चिम की ओर ऊंची नीची ईंटों में छिपता हुआ कितनी दीवारें खाइयाँ लाँघता जाकर मैं उसी मढ़ी में पहुँचा। गायक का वेष हटा दिया और उस भीड़ से निकल कर किसी प्रकार श्मशान की ओर चला गया। पहले ही से उस दुर्गामन्दिर में मैंने एक बिल बनवा रक्खा था और उसे एक पत्थर से ढक दिया था।

आधीरात बीत जाने पर एक हिजड़े (महल में ये लोग रहते हैं) के लाये हुए उत्तम वस्त्र और आभूषणों को पहन कर हम लोग उसी बिल में घुस गये। दूसरे दिन महारानी ने यथोचित मालवराज का अग्निसंस्कार किया और यह

दुष्कर्म अश्मकेन्द्र का किया हुआ है यह संदेश प्रचण्डवर्मा को भेज कर, गाँव के प्रतिष्ठित तथा मन्त्रियों को साथ ले कर वे दुर्गामन्दिर में आयीं। उन्होंने सब के सामने भगवती की पूजा की और उस मन्दिर में कोई भी छिपा हुआ नहीं है यह भी उन्होंने सब को बतला दिया। फिर ज़ोर से नगाड़ा बजाया गया, उसका शब्द सुन कर बिलद्वार के पत्थर को शिर से उठा लिया, और स्वयं निकल कर कुमार को भी मैंने निकाला। उस द्वार को बन्द कर मन्दिर से कुमार को लिये हुए मैं बाहर गया। सभी बड़े विश्वास और भक्ति की दृष्टि से मेरी ओर देखने लगे और प्रणाम करने लगे। मैंने सब को संबोधित करके कहा—भगवती विन्ध्यवासिनी आपको यह आज्ञा देती हैं कि इस राजकुमार पर जब आपत्ति पड़ी तब मैं व्याघ्र का रूप धारण कर इसे उठा ले गयी और आज कृपा करके तुम लोगों को उसे देती हूँ। आज से तुम लोग इसे मेरा पुत्र समझो और अश्मकेन्द्र की करोड़ों घटनाओं को लातसे कुचलनेवाले मुझको इसका रक्षक समझो। रक्षा के बदले में भगवती ने इसकी बहिन मञ्जुवादिनी मुझे दी है। यह सुन कर सब लोग कहने लगे, आज तो भोजवंश तर गया, जिसका रक्षक स्वयं भगवती ने दिया है। इस समय सब से अधिक आनन्द मेरी सास को हुआ। उसी दिन मेरा व्याह मञ्जुवादिनी से हुआ। रात होने पर उस बिल को मैंने ख़ूब अच्छी तरह बन्द कर दिया और भी अनेक प्रकार की मेरी दिव्यक्रियाओं को देख कर लोग मुझे देवता समझने लगे और मेरी आज्ञा पालने लगे। राजपुत्र को सभी भगवती का पुत्र कहने लगे। एक अच्छे दिन मैंने राजकुमार का चौर कराया और पुरोहित के द्वारा उसका यज्ञोपवीत संस्कार करा कर स्वयं नीति पढ़ाने लगा और

राज्यकार्य देखने लगा। मैंने सोचा राज्य तीन शक्तियों के अधीन है। मन्त्र, प्रभाव और उत्साह ये तीन शक्तियाँ हैं, इनके योग होने ही से कोई काम होता है। मन्त्र से कार्य का ज्ञान होता है, प्रभाव से कार्य का प्रारम्भ और उत्साह से कार्य की समाप्ति होती है। अतएव नेता को एक नीति का वृक्ष लगाना चाहिये, जिसके पञ्चांग मन्त्र ही मूल हों, दो प्रकार के प्रभाव ही स्कन्ध हों, चार गुण वाला उत्साह जिसकी शाखा हों, प्रजा पत्र हों, छः गुण कली हों, शक्ति और सिद्धि ये दोनों पुष्प फल हों। परन्तु यह काम अनेक मनुष्यों के करने का है, मेरे अकेले किये इसका प्रबन्ध नहीं होगा। मित्र वर्मा का मन्त्री इस काम के योग्य है। कोशल देश का रहने वाला है अतएव कुमार की माता के पक्ष का है और नीतिज्ञ भी है। इसके परामर्श न मानने ही से मित्रवर्मा का नाश हुआ है। मैंने नालीजङ्घ को एकान्त में बुला कर कहा, तुम आर्यकेतु के पास जाओ और उससे कहो कि यह कौन मायावी आकर हमारी राजलक्ष्मी का उपभोग करने लगा, इसने राजकुमार को भी सांप के समान पकड़ रखा है न मालूम उसे छोड़ेगा या निगल जायगा। इसके उत्तर में वे जो कहें सो मुझसे कहना। नालीजङ्घ ने दूसरे दिन आकर मुझसे कहा—मैंने जाकर उन्हें भेंट दी फिर इधर उधर की अनेक बातें हुईं फिर उचित समय पाकर मैंने आपके पूछे हुए प्रश्न पूछे। उन्होंने कहा, नहीं ऐसा मत कहो। पवित्र कुल सुन्दरता, बुद्धिमत्ता अत्यन्त बल, अधिक उदारता, चकित करने वाली अस्त्र की निपुणता, प्रचुर शिल्प ज्ञान, दयार्द्र चित्त, असहनीय तेज आदि सभी गुण इनमें वर्तमान हैं, जो दूसरी जगह एक एक भी नहीं मिलते। शत्रुओं के लिये तो ये कटीले वृक्ष हैं और मित्रों के लिये चन्दन वृक्ष।

अब अश्मकेन्द्र को उखाड़ कर राजकुमार को पिता के सिंहासन पर बैठा ही हुआ समझो इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है। इसी प्रकार अन्य उपायों से भी उसकी परीक्षा करके मैंने उसे अपना सचिव बना लिया। फिर विश्वासी अनेक मनुष्यों को जो अनेक रूप धारण करने में प्रवीण थे उन्हें अपना गुप्तचर बनाया। उनसे ही लब्ध धनी और उच्छृङ्खल प्रजा को अलोभी प्रसिद्ध कर धार्मिकता प्रकाशित कर नास्तिकों को पीड़ित कर क्षुद्र शत्रुओं को शोध कर शत्रु के गुप्तचरों को मार कर चातुर्वर्ण्य को अपने अपने धर्म दृढ़ कर अर्थ अर्जन करने लगा। क्योंकि दण्ड आदि कार्य अर्थ ही से होते हैं, उसमें दुर्बलता होने से बढ़ कर दूसरा पाप नहीं है यही समझ कर मैं अर्थोपार्जन के लिये अनेक उपाय करने लगा॥ इति॥

Printed by Mool Chand at the Shivaram Aushadhalaya Press, Allahabad.